| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| कोद—दो० | नं० | ५७२ | लाने—दो० | नं० | ५६५ |
| स्यों—दो० | नं० | २५१ | चटक—दो० | नं० | २५१ |
| रहँटघरी-दो० | नं० | १४२ | देखबी / बीधे / गीधे ,, | नं० | ६९३ |
| चाला—दो० | नंबर | ३१९ | डरो रहौं ,, | नं० | ७०७ |
| सदं—दो० | नं० | ३९० | | | |
| खिसी—दो० | नं० | ४२१ | | | |
| डारेरहत-,, | नं० | ५२२ | | | |

विवाह हो जाने पर बिहारीलाल अपनी ससुराल 'मथुरा' में जा बसे। वहां निरादृत होने पर जयपूर पहुंचे। इसी निरादर ने बिहारी से यह दोहा कहला डालाः--

दो०--आदर जात न जानिये, तेजहिं तजि सियरान।

घरहिं जँवाई लौं घट्यौ, खरो पूस-दिन-मान॥

जयपूर में विहारी ने क्या करामात की सो सब लोग जानते हैं। इनका ठीक जन्म-संवत वा मृत्यु-सम्वत् ज्ञात नहीं, पर अनुमान कहता है कि जन्म सम्वत् १६६० और मृत्यु सम्वत् १७२० के लगभग होगा।

विहारी ने फारसी, अरबी, तुरकी और राजपूतानी शब्दों के सहारे भी बड़ी अच्छी उक्तियाँ कही है, अतः जान पड़ता है कि ये बड़े ही खोजी, सूक्ष्मदर्शी और अनुभवी थे। प्रकृति परीक्षण में तो बड़े ही निपुण थे। शृंगार रस के विलक्षण प्रतिनिधि थे, क्योंकि आप प्रत्येक प्रकार की घटना को लेकर शृंगार में घटित करते थे। प्रमाण में देखिये दोहा नं ५४, ६१, ६३, ६५, ६६, ७५, ८३, ९६, १०४, १२१, १२४,१४२, १४८, इत्यादि। कहाँ तक कहें सारी पुस्तक इसके प्रमाणों से भरी है।

हमारा निश्चय है कि जिस प्रकार शांतरस में तुलसी-

दास जी, और वीररस में भूषण मुख्य माने जाते हैं उसी प्रकार शृंगार रस वर्णन में विहारी ही का नंबर प्रथम है। मिश्र बंन्धुओं ने बिहारी को 'देव' से मध्यम ठहराने की चेष्टा की है सही, पर यह उनकी धींगा-धींगी है। हम मिश्र बन्धुओं की 'नवरत्न' नाम की पुस्तक से ही प्रमाणित कर सकते हैं कि उन्होंने बिहारी के अनेक दोहों का अर्थ ही नहीं समझा। अनर्गल ही लिख मारा कि विहारी ने देव के भावों को अपहरण किया है। प्रत्युत सत्य बात यह है कि देव ने ही बिहारी के भाव लेकर अपनी कविता का अधिक भाग शृंगारित किया है। हम यह नहीं कहते कि देव जी अच्छे कबि न थे, पर देव और बिहारी में बड़ा अंतर है। हमें तो विहारी के मुकाबले में देव जी ही मध्यम जान पड़ते हैं।

विहारी काव्यरीति के पक्के ज्ञाता थे। काव्य साहित्य के जानने के लिये जितनी सामग्री दरकार है वह सब सतसई में ज़रूरत से ज्यादा भरी पड़ी है। उस सामग्री को देखते हुए हमारा यह अनुमान है कि बिहारी अलंकारों के बड़े उत्कट भक्त थे। एक एक दोहे में पांच, सात दस, पंद्रह तक अलंकार मौजूद हैं। इस टीका में हमने कई एक दोहों का विलक्षण अर्थ किया है, उसका कारण यही है कि हमने मुख्य अलंकार का ध्यान रख कर ऐसा किया है। यदि वैसा अर्थ न करते तो अलंकार की स्थापना बिगड़ती। उदाहरण के लिये देखिये दोहा नंबर ५६५,

इस पुस्तक के प्रकाशन में काठियावाड़ प्रांतान्तर्गत 'गनौद' निवासी श्रीयुत ठाकुर गोपालसिंह रामसिंह जी ने अच्छी सहायता दी है, अतः मैं उनके निकट अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रगट करता हूं।

मूल ग्रन्थ में श्रृंगार वर्णित है 'व्रजविहारी' का, कवि हैं विहारी नामधारी, भला इन युगल विहारियों के निकट तक 'दीन' जन कैसे पहुंच सकता है। अतः बहुत संभव है कि भारी भूलें हुई हों। सज्जन साहित्य सेवियों और सत्कवियों से सविनय प्रार्थना है कि भूल चूक क्षमा करके मुझे सूचित कर दें, जिससे मैं आगे वैसी भूल न करूं।

काशी,
जन्माष्टमी सं० १९७८

निवेदक—
भगवानदीन

# प्रस्तावना

मेरे परम मित्र श्रीमान् पंडित पद्मसिंह शर्म्मा जैसे मर्द-मैदान और लायक़ जेनरल के होते हुए मेरे जैसे साधारण सिपाही का बिहारी के कविताक्षेत्र में आगे बढ़ना बेअदबी है, और यदि एक साधारण छोटी सी भूमिका की बात न होती और अपने बीमार कमीदान का "कमांड" न होता तो शायद मुझे कलम उठाने की हिम्मत न होती।

सतसई-संजीवन-भाष्य की भूमिका जिस आनबान से निकल चुकी है, हिन्दी संसार में कौन ऐसा है जो नहीं जानता। उस भाष्य के लिये हजारों कविता-रसिकों की टकटकी लगी हुई है। एक दो नहीं, सैकड़ों पत्र तक़ाज़ों में आ चुके है। नौबत यहां तक पहुंची कि भूमिका का पहला संस्करण स्वयं प्रायः समाप्त हो गया है, पर अभी भाष्य ग्रंथकार के ही पास रखा हुआ है। "गुण न हिरानो गुण ग्राहक हिरानो है।" विद्यावारिधि की वड़वानलवाली बिषम ज्वाला से झुलसेहुए हृदयों के लिये वह संजीवनी न जाने कब किस धवलागिरि से प्रकाशित होगी। देखें किस महा-वीर को इसका श्रेय मिलता है।

हिन्दी-संसार को आश्चर्य्य में डालनेवाला और सनसनी फैलाने वाला एक और समाचार मुद्दत से सुन रहे हैं। सुनते हैं कि बिहारी के कवित्वरत्नाकर को स्वयं रत्नाकर आजकल बैठा मथ रहा है और चौदह नहीं वल्कि चौदह सौ रत्न निकाल निकाल संचय कर रहा है। इतना बड़ा इतने महत्व का काम हो रहा है, पर इन रत्नों के ग्राहकों को अभी शायद

खबर नहीं हुई, वरना देवासुर-संग्राम में क्या बाकी था ! सारांश, अभी इन रत्नों का प्रकाश संसार में नहीं फैला है। कविता-कामिनी इनसे सजने के लिये लालायित हो रही है, बड़े बड़े जौहरी, अच्छे अच्छे पारखी बाट जोह रहे हैं कि इनका पारसल कब पहुंचता है।

खरगोश सो रहा था, कि कछुवा धीरे धीरे टहलते टहलते मंजिल पर पहुंच गया। हमारे परम मित्र लाला भगवानदीन जी भी बिहारी को सुबोध बनाने के लिये टीका तय्यार कर रहे थे। उस्ताद ठहरे, लड़कों की खातिर आपने "बिहारी बोधिनी" समाप्त की। आज वही छप कर पाठकों के सामने मौजूद है। आखिर लड़के कबतक इन भाष्यों की राह देखते !

हिन्दी भाषा के अनेक रसिक जिन्हें बिहारी की कविता के उद्यान में विहार करने का शौक होता है छूटते ही यह पूछते हैं कि किस की टीका लूं जो आज कल के नये ढंग से बिहारी-वचनामृत का आस्वादन करावे। लाचार हो कहना पड़ता है कि ठहरिये, आपके मन की टीकाएँ छपा ही चाहती हैं। परन्तु वास्तविक बात यह है कि बिहारी-संजीवन भाष्य की भूमिका का भी पूरा आनन्द उसे ही मिल सकता है जिसने बिहारी-सतसई पहले कभी पढ़ी है। बिहारी की कविता से साधारण परिचय भी रुचि उत्पन्न कराने को पर्य्याप्त है। समुद्र में डुबकी लगाने और मोती निकालने की हिम्मत धीरे धीरे होती है, आरम्भ में तो किनारे पर ही खड़े खड़े सागर के हिलोरों का तमाशा देखना काफी होता है और अनायासःही बालू में पड़ी सीपियों से अपनी रस-पिपासा बुझानी पड़ती है। शेक्सपियर को आरंभ करने वाले पहला पृष्ठ पढ़ते ही डौडन की सैर नहीं करने लग जाते। उन्हें पहले

डैटन के नोट ही बड़े काम के लगते हैं। महाकवि बिहारी के लिये भी डैटन का सा नोट बनाने वाला चाहिये और मित्रवर लाला भगवानदीन ने "बिहारी बोधिनी" लिख कर हिन्दी के लिये डैटन का ही काम किया है। इस पवित्र सेवा के लिये विद्यार्थीवृन्द रोम रोम से आप को असीसेगा।

शृंगार रस के कवियों में केशव, तोष, दास, देव, मतिराम, पद्माकर आदि के नाम प्रसिद्ध हैं। इन में से प्रत्येक ने नायिका भेद पर रीतिग्रंथ लिखे हैं, भावों रसों का स्वतंत्र वर्णन कर के चुने चुने उदाहरण दिये हैं। रीतिग्रंथ लिखना आचार्य्यत्व का दावा है। इसमें तनिक भी सन्देह नहीं कि इनमें से हर एक ने मौलिकता और अनोखापन दिखाने में कोई बात उठा नहीं रखी। स्वाभाविकता का भी गला घोटने से कहीं कहीं बाज न आये। शब्दों के तोड़ मरोड़ से भी जी न भरा, अपने पूर्व के कवियों के भाव, उनकी बारीकी छीनने की कोशिशें कीं, पर वह भी भरपूर बन न पड़ा। इनमें से कई फिर भी कविता के आचार्य्य पद पर आसीन हैं। हमारी समझ में सर्वतोभावेन इन सब में 'दास' का पद सब से ऊँचा है। इनकी कविता प्रांजल है। शब्द-विन्यास में औचित्य का विचार पाया जता है। प्राचीन परम्परा इनके हाथों क्षतविक्षत नहीं हुई। 'देव' इनके टक्कर के कवि थे सही, पर देव ने शब्दों की जैसी कपालक्रिया की है, उनके वाक्यों में अस्वाभाविकता आ गयी है। उससे मेरी राय में वह अनेक स्थलों में दास से पीछे रह जाते हैं। दास को मजमून उड़ा लेने की चोरी लगायी गयी है, पर वस्तुतः यह उसकी सीना जोरी थी कि औरों को उसने राह बतायी कि भाव यों व्यक्त करते हैं, कलम तोड़ना इसे कहते हैं।

विहारी का पद इन समस्त शृंगार के आचार्यों से ऊँचा है। उसने रीतिग्रंथ संभव है लिखा हो, पर आज संसार केवल एक सतसई से परिचित है जो शृंगार रस का सात सौ मणियों से अलंकृत मुकुट है। जो सुसंगत शब्द योजना के रंग से रंगी हुई मानव हृदय के गंभीर से गंभीर भावों की जीती जागती सात सौ तस्वीरों का अलवम है, सुरक्षा है, जिसे जितना ही उजाले में देखते हैं उतना ही चटकीला भड़कीला उतनाही मनोमोहक पाते हैं। "अर्थ अमित अरु आखर थोरे" वाली उक्ति का एक एक दोहा खासा नमूना है। सागर को गागर में भर रखा है। सब से अधिक विशेषता तो यह है कि जहां शृंगार रस के अन्य उपासकों ने सजावट की खूबी से, शब्द बाहुल्य से, भरती के वाक्यों से असली मूर्तिको छिपा दिया है, वहां इस महाकवि ने शृंगार देवता की मनोहर मूर्त्ति में जान डालकर स्वाभाविक सुषमा से भूषित कर के उसे सादी पोशाक पहना कर हमें प्रत्यक्ष कर दिखाया है—और वह भी इस लिये नहीं कि वह दिमाग निचोड़ निचोड़ रीति-ग्रन्थों के लिये उदाहरण गढ़ रहा था, बल्कि उसके हृदय में शृंगार का समुद्र उमड़ रहा था और सहज ही एक एक चुना हुआ रत्न कभी कभी—या जैसा कि प्रसिद्ध है, नित्य एक एक दोहा—प्रकाश में लाता जाता था। ऐसी दशा में देव आदि पीछे के कवियों को विहारी से भी ऊँचे बिठाने की चेष्टा करना, विहारी का तो थोड़ा किन्तु काव्य-मर्मज्ञता का अत्यधिक अपमान करना है। हिन्दी-साहित्य में विहारी के दोहों ने अपने लिये एक विशेष स्थान बना लिया है, जिसका भद्दा अनुकरण करने के सिवा आज तक किसी कवि ने अधिक सफलता नहीं पायी है। सूरदास के पद, तुलसीदास की चौपाइयाँ और विहारी के दोहे अपना सानी नहीं रखते।

ही हुआ करता है ? यदि विहारी का यह कल्पना चित्र न होता, फोटो होती, तो कुछ उपालम्भ न था। परन्तु इस कल्पना के लिये दायित्व नवरत्नकारों पर है। विहारी के विषय में उनकी कैसी अच्छी कल्पना है! जान पड़ता है कि नवरत्नकारों की राय में विहारी का चरित्र ऊँचा न था। हमें विहारी की वकालत नहीं करनी है परन्तु आज यदि विहारी होता तो साहित्य-सेवियों की पंचायत में अवश्य अपने इस अपमान की फर्य्याद करता।

सुनते हैं विहारीदास चौबे के वंशज अभी बूंदी में मौजूद हैं और राजकवि के पद पर शोभित हैं। मिश्रबन्धु-विनोद में पं० अमरकृष्ण चौबे की कविता से पता चलता है कि विहारी की आठवीं पीढ़ी में चौबे जी हुए हैं। कुछ शब्दों के प्रयोग से कई विद्वानों की समझ में विहारी बहुत कालतक बुन्देलखंड में भी रहा है। पर उनके प्रमाण मेरी समझ में पुष्ट नहीं हैं। विहारी की भाषा आदर्श ब्रज भाषा है और सतसई के दोहे उसने मीरज़ा राजा जयसिंह के आश्रय में अधिकांश जयपुर में ही रचे। मीरज़ा राजा जयसिंह फारसी का अपूर्व विद्वान और कट्टर मुसलमान औरंगजेब बादशाह का एक मात्र विश्वास पात्र अमात्य था। हिन्दी की कविता का रसिक भी न था। यह तो विहारी की कविता का अपूर्व चमत्कार था जिसने पत्थर में भी छेद कर दिया और अ-रसिक को रसिक बना डाला। विहारी स्वयं कहता है:— "भये भेट जयसाहिसों भाग चाहियत भाल"। यह सच मुच उसका सौभाग्य था कि मीरज़ा साहब उसके कलाम पर रीझ गये, वरना कहाँ राजकीय कूटनीति और कहाँ शृंगार रस !

यदि साहित्य-संसार में रचना की दीर्घ-जीविता और लो
प्रियता ही उत्तमता की कसौटी मानी जाय तो हमको मान
पड़ेगा कि भक्ति-भाव प्रदर्शन में, शान्त रस के सम्पादन
जो पद सूर और तुलसी को मिल चुका है वही पद प्रा
शृंगार रस के लिये विहारी को भी प्राप्त है। सतसई
टीकाओं और अनुवादों की संख्या स्वयं उसकी लोक-प्रिय
और दीर्घ-जीविता का प्रमाण है। उसका वारंवार "अनुक
णीय" समझा जाना उसकी उत्तमता की मुहर है। ऐसा स
भाग्य विरले ही कवियों को प्राप्त होता है। यूनानी भाषा
महाकवि होमर, कहाँ जन्मा किसी को पता नहीं, पर यूना
के सात नगर इस गौरव के लिये झगड़ा करते थे। कालिदा
के जन्म स्थान के लिये इसी तरह के झगड़े मुद्दत से चल
हैं। आज बंगालियों ने भी कहीं अपने देश में उनका जन्
स्थान ढूंढ़ निकाला है। तुलसी और सूर को अपनाने
अनेक वंश और अनेक स्थान प्रयत्न शील हैं। विहारी अमु
ब्राह्मण थे, अमुक स्थान के थे इस बात के भी अनेक दावीदा
हैं। विहारी का महत्व और उसकी लोक प्रियता इससे स्पष्ट है

यह स्थल तुलनात्मक समीक्षा के लिये उपयुक्त नहीं है
परन्तु विहारी-बोधिनी की प्रस्तावना में हम इतना कहे बिन
नहीं रह सकते कि "हिन्दी नवरत्न" में रत्नों के प्रसिद्ध पार
खियों ने विहारी पर अनुचित रीति से आक्रमण किया है
समीक्षा और समालोचना काव्य-पारखियों के लिये काँट
है, हर एक अपने पैमाने से नापता अपने बाँट से तोलता है
परन्तु यह हमारी समझ में नहीं आता कि विहारी का चित्र
गुण्डों और शुहदोंकासा बनाना किस समीक्षा की रीति है
शृंगार रस के कवियों का आदर्श रूप और चरित्र क्या ऐस

कहते हैं कि बिहारी अनुमानतः साठ बरस जिया [ सं० १६६० – १७२० विक्रमी ]। ऐसी दशा में ऐसे बड़े सहृदय कवि की रचना केवल ७२५ दोहों में सीमित हो, यह बात कल्पना में नहीं आती। परन्तु जो हो और कोई रचना उसकी देखी नहीं गयी। इसकी कविता के गुण-ग्राहक इसके जीवन में ही हिन्दू मुसलमान दोनों जातियों में हजारों हो चुके थे, परन्तु इसकी लोक-प्रियता ऐसी जबरदस्त थी कि तब से अब तक इकतीस या बत्तीस टीकायें बन चुकी हैं। ढाई सौ बरसों में ही इतनी टीकाओं का बनना साधारण बात नहीं है। जहां सामान्य ग्रंथों का जीवन दस बीस बरसों से अधिक नहीं होता वहां औसत आठ बरस में एक एक टीका क तय्यार होना विलक्षण जीवन-शक्ति का प्रमाण है।

इतनी टीकाओं के होते भी वर्त्तमान टीकाकार ने एक बड़ी आवश्यकता की पूर्त्ति की है। कोई टीका अबतक कालिज के छात्रों के लिये उपयुक्त अर्वाचीन ढंग से लिखी नहीं मिलती। साधारण विद्यार्थियों के लिये लिखते हुए भी कवि के चमत्कार का स्थान स्थान पर इस टीका में निदर्शन किया है। महत्व के शब्दों के अर्थ दिये हैं। अलंकार बतलाये हैं। कहीं कहीं "प्रीतम जी के उर्दू के पद्यानुवाद के नमूने भी हैं। अच्छा होता यदि प्रीतम जी हर दोहे के साथ अपना उर्दू पद्यानुवाद देने की उन्हें आज्ञा दे देते। लाला जी की टिप्पणियां उनके गंभीर अध्ययन का पता देती हैं। आप की भाषा स्पष्ट है। साधारण विद्यार्थियों की जितनी आवश्यकताएँ हैं सभी पूरी की गयी हैं। आप स्वयं प्रसिद्ध कवि एवं कविता-रत्न के पारखी हैं साथ ही हिन्दी साहित्य के अध्यापक हैं, आपकी टीका जिनके लिये लिखी गयी, जिस उद्देश्य से लिखी

गयी, उनके लिये एवं उस उद्देश्य की पूर्त्ति के लिये पूर्ण-रीत्या उपयुक्त है। टीका इसे ही कहना चाहिये। यदि "दीन" जी इस टीका को अधिक विस्तार से लिखते तो दीन-धनहीन विद्यार्थियों के लिये सुलभ न होती। आपने यहाँ सचमुच भगवान् दीन-बन्धु का काम किया है। हमें पूरी आशा है कि इससे बिहारी का अध्ययन सुलभ हो जायगा, और भविष्य में प्रकाशित होने वाले भाष्योंके गुण-ग्राहकोंकी संख्या बढ़ जायगी। एवमस्तु।

बड़ी पियरी, काशी।
कृष्णाष्टमी, १९७८ } रामदास गौड़



# शुद्धि-पत्र

| दोहा-संख्या | अशुद्ध | शुद्ध | दोहा-संख्या | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|
| १० | तुकुट | मुकुट | ४०४ | नख-रखा | नख-रेखा |
| ४८ | बचाय | नचाय | | ससि | ससि |
| ७२ | तुख | मुख | ४०८ | हात | हांत |
| ९६ | नैग | नैन | ४०८ | नन | नैन |
| १०२ | पुनो | पून्यो | ४३७ | धाइ | धाई |
| १०७ | कलि तरुन | कलि-तरुन | ४८३ | गात | वात |
| ११६ | मे | से | ५१४ | लगत | जगत |
| १२० | यां | यो | ५२३ | जिहि | जिहिं |
| १२५ | साम | स्याम | ५२६ | न | नै |
| १४२ | रहट | रहँट | ५२६ | रहा | रही |
| १५९ | मकै | सकै | ५३० | ऐसोइ | ऐसांई |
| १६१ | रहचटे | रहँचटे | ५३८ | यर | पर |
| १६२ | त्थो | त्यों | ५४४ | मरि | मूरि |
| २०७ | धाम | धाय | ६०१ | उच | उचै |
| २३३ | वचन | वचत | ६०३ | रती | तीर |
| २३७ | जम | जस | ६१६ | क | कै |
| २३३ | उजरेहू | उजेरहू | ६२० | केस | कस |
| २५१ | भस्या | भख्यो | ६२१ | विलसिय | विलसियै |
| | | | ६७३ | चकभार | कचभार |

नोट—दोहा नं० २६१ में 'अलंकार' भूल से छूट गया है पाठक निश्चय उक्त दोहे के अन्त में जोड़ लें।

अलंकार—अर्थान्तरन्यास।

# स्थायी ग्राहकों के लिये नियमः—

( १ ) प्रवेश-शुल्क आठ आना मात्र देना पड़ता है।

( २ ) स्थायी ग्राहकों को,इस कार्यालय के समस्त पूर्व प्रकाशित तथा आगे प्रकाशित होने वाले ग्रन्थों की एक २ प्रति पौने मूल्य में दी जायगी।

( ३ ) किसी भी पुस्तक का लेना अथवा न लेना ग्राहकों की इच्छा पर निर्भर है, किन्तु वर्ष भर में ३) मूल्य की पुस्तकें अवश्य लेनी पड़ती हैं।

( ४ ) पुस्तक प्रकाशित होते ही उसके मूल्यादि की सूचना भेजी जाती है और १५ दिवस पश्चात् उसकी वी. पी. भेजी जाती है। यदि किसी सज्जन को कोई पुस्तक न लेनी हो तो पत्र पाते ही सूचना देनी चाहिये। वी. पी. लौटाने से डाक-व्यय उन्हीं को देना पड़ेगा, अन्यथा उनका नाम स्थायी ग्राहकों की श्रेणी से पृथक् कर दिया जायगा।

( ५ ) ग्राहकों के इच्छानुसार डाक-व्यय के बचाव के लिये३-४ पुस्तकें एक साथ भी भेजी जा सकती हैं।

( ६ ) स्थायी ग्राहकों को अन्य पुस्तकों पर भी प्रायः एक आना रुपया कमीशन दिया जाता है और साहित्य-संसार में नवीन प्रकाशित पुस्तकों की सूचना भी समय २ पर दी जाती है।

( ७ ) ग्राहकों को प्रत्येक पत्र में अपना ग्राहक-नम्बर, पता इत्यादि स्पष्ट लिखना चाहिये।

---

श्रीहरिः

# बिहारी-बोधिनी

## ( मंगलाचरण )

दो०—मेरी भवबाधा हरौ राधा नागरि सोय।
जा तन की झांई परे स्याम हरित दुति होय ॥१॥

शब्दार्थ—भवबाधा = जन्म मरण का दुःख। जा तन की = जिसके शरीर की। झाँई = छाया। स्याम = श्री कृष्ण। हरितदुति = आनन्दित।

भावार्थ-वे ही राधा नागरी मेरे जन्म मरण के दुःखों को दूर करें, जिनके शरीर की छाया पड़ते ही श्री कृष्णजी भी ( जो स्वयं आनन्द मूर्ति हैं ) आनन्दित हो जाते हैं।

(विशेष)—इस दोहे में कवि श्री राधिका जी को कृष्ण से भी बढ़कर आनन्ददायिनी शक्ति मानकर निज दुःख हरण की प्रार्थना करता है।

अलङ्कार—काव्य लिंग। ( काव्य लिंग जहँ युक्ति सों अर्थ समर्थन होय )

(सूचना)—हमारी सम्मति में 'हरितदुति' का अर्थ होना चाहिये "हरी गई है द्युति जिसकी"। इसी अर्थ से राधिका जी में 'भवबाधा' हरने की शक्ति का होना प्रतिपादित होकर 'काव्यलिंग' अलंकार सिद्ध हो सकता है।

दो०—सीस मुकुट कटि काछनी कर मुरली उर माल।
यहि बानिक मो मन बसौ सदा बिहारीलाल ॥२॥

शब्दार्थ—उर = हृदय। बानिक = रूप।

भावार्थ—सरल ही है। (यह बानिक वर्णन है)

अलंकार—स्वभावोक्ति। (जाको जैसो रूप गुण वरनत ताही साज)

दो०—मोहनि मूरति स्याम की अति अद्भुत गति जोय।
बसति सुचित अन्तर तऊ प्रतिबिंबित जग होय ॥३॥

शब्दार्थ—जोय = देखो। अन्तर = भीतर।

भावार्थ—देखो! श्याम (कृष्ण जी) की मोहिनी मूर्ति की अत्यन्त अनोखी रीति है। सुन्दर चित्त के भीतर तो रहती है, परन्तु उसकी कान्ति को संसार भर देखता है।

अलंकार—तीसरी विभावना (प्रतिबन्धक के होत हू होय काज जेहि ठौर)

दो०—तजि तीरथ हरि-राधिका तन दुति करि अनुराग।
जिहिं ब्रज केलि निकुञ्ज मग पग पग होत प्रयाग ॥४॥

शब्दार्थ—तजि = छोड़ कर। करि = करो। निकुञ्ज = कोई निश्चित कुञ्ज। प्रयाग = (प्र + याग=जहाँ बहुत से यज्ञ हुए हों) तीर्थराज प्रयाग, त्रिवेणी तीर्थ।

[वचन]—किसी प्रेमी भक्त का वचन किसी तीर्थाटनप्रिय व्यक्ति प्रति।

भावार्थ—तीर्थाटन को छोड़कर श्रीकृष्ण और राधिका की छटा पर प्रेम करो (प्रेमपूर्वक युगल मूर्ति की माधुरी को ध्यान में अवलोकन करो)। जिस छटा से ब्रजमण्डल की

केलि-निकुञ्जों के रास्तों की पग पग पृथ्वी प्रयाग के समान पुण्यदायिनी हो जाती है—अथवा त्रिवेणीवत् हो जाती है।

[विशेष]—श्री कृष्ण और राधिका जी के चरणों के प्रभाव से पृथ्वी का पवित्र होना असम्भव नहीं।

चरणों की नखप्रभा से सफेद, तलवों की आभा से लाल और कृष्ण के चरणों के पृष्ठ भाग से श्याम कांति की आभा पड़ने से गंगा, सरस्वती और यमुना (अर्थात् त्रिवेणी) का होना सम्भवित है। यथाः-तैरैं जहां ही जहां वह बाल तहां तहां ताल में होत त्रिवेणी ( पद्माकर )

अलंकार—१ काव्यलिंग। २—उल्लास। ३-तद्गुण

दो०—सघन कुंज छाया सुखद सीतल मन्द समीर।
मन ह्वै जात अजौं वहै वा जमुना के तीर ॥५॥

शब्दार्थ—मन्द=धीरे धीरे बहने वाली। समीर=हवा।

भावार्थ—सरल ही है।

अलंकार—स्मरण ( कछु लखि, कछु सुनि, सोचि कछु सुधि आवै कछु खास )।

दो०—सखि सोहति गोपाल के उर गुंजन की माल।
बाहर लसति मनो पिये दावानल की ज्वाल ॥६॥

शब्दार्थ—गुंजा=घुंघुची। ज्वाल=लपट।

भावार्थ—हे सखी देखो, गोपाल के हृदय पर घुंघुचियों की माला ऐसी शोभा देती है, मानो कृष्ण ने जो दावानल पी लिया है उसी की ज्वाला बाहर दिखलाई पड़ रही है।

अलंकार—उक्तविषयावस्तूत्प्रेक्षा।

दो०—जहां जहाँ ठाढो लख्यो स्याम सुभग-सिरमौर।
उनहूं बिन छिन गहि रहत दृगनि अजहुँ वह ठौर ॥७॥



शब्दार्थ—सुभग सिरमौर=भाग्यवानों में शिरोमणि ( यहां पर रूपवानों में शिरोमणि )। छिन=थोड़ी देर के लिये। वह ठौर अजहुं द्दगनि गहि रहत=वह जगह अब भी आंखों को पकड़ लेती है अर्थात् आंखें वही टकटकी बांधकर देखती है।

भावार्थ—जहां जहां उस अत्यन्त सुन्दर श्याम ( कृष्ण ) को खड़े देखा है, वह स्थान अब भी, उनकी अनुपस्थिति में भी मेरे नेत्रों को पकड़ रखता है। अर्थात् मेरे नेत्र उस स्थान को टकटकी बांधकर बड़ीदेर तक देखा करते हैं।

अलंकार—विभावना। स्मरण।

दो०—चिरजीवो जोरी जुरै क्यौं न सनेह गँभीर।
को घटि ये वृषभानुजा वे हलधर के वीर ॥८॥

शब्दार्थ—सनेह=प्रेम। गंभीर=गहरा। वृषभानुजा=वृषभानु की बेटी। हलधर के वीर=बलदेव के भाई। ( दूसरा अर्थ ) वृषभानुजा=वृषभ+अनुजा=बैल की बहिन, हलधर के वीर=बैल ( हलधर ) के भाई।

( विशेष )—श्लेष वक्रोक्ति अलंकार से इस दोहे में इसी दूसरे अर्थ के भान से ही अधिक मज़ा आता है। हास्य उद्देश्य से सखी का वचन सखी प्रति।

भावार्थ—यह जोड़ी दीर्घजीवी हो, इन दोनों (राधा और कृष्ण) में गहरा प्रेम क्यों न जुड़ै (अर्थात् जुड़ना ही चाहिये क्योंकि दोनों सम हैं)। दोनों में से कोई कम नहीं है, ये ( राधा ) वृषभानु की कन्या हैं और वे बलदेव के भाई हैं, अथवा व्यंग्य से ये बैल की बहिन और वे बैल के भाई।

अलंकार—श्लेषवक्रोक्ति। सम ( बरणन जहां विशुद्ध मति यथायोग्य को संग )

शब्दार्थ—सुभग सिरमौर=भाग्यवानों में शिरोमणि ( यहां पर रूपवानों में शिरोमणि )। छिन=थोड़ी देर के लिये। वह ठौर अजहुं द्दगनि गहि रहत=वह जगह अब भी आंखों को पकड़ लेती है अर्थात् आंखें वहीं टकटकी बांधकर देखती हैं।

भावार्थ—जहां जहां उस अत्यन्त सुन्दर श्याम ( कृष्ण ) को खड़े देखा है, वह स्थान अब भी, उनकी अनुपस्थिति में भी मेरे नेत्रों को पकड़ रखता है। अर्थात् मेरे नेत्र उस स्थान को टकटकी बांधकर बड़ीदेर तक देखा करते हैं।

अलंकार—विभावना। स्मरण।

दो०—चिरजीवो जोरी जुरै क्यों न सनेह गँभीर।
को घटि ये वृषभानुजा वे हलधर के वीर ॥८॥

शब्दार्थ—सनेह=प्रेम। गंभीर=गहरा। वृषभानुजा=वृषभानु की बेटी। हलधर के वीर=बलदेव के भाई। ( दूसरा अर्थ ) वृषभानुजा=वृषभ+अनुजा=बैल की बहिन, हलधर के वीर=बैल ( हलधर ) के भाई।

( विशेष )—श्लेष वक्रोक्ति अलंकार से इस दोहे मे इसी दूसरे अर्थ के भान से ही अधिक मज़ा आता है। हास्य उद्देश्य से सखी का वचन सखी प्रति।

भावार्थ—यह जोड़ी दीर्घजीवी हो, इन दोनों (राधा और कृष्ण) में गहरा प्रेम क्यों न जुड़ै ( अर्थात् जुड़ना ही चाहिये क्योंकि दोनों सम हैं )। दोनों में से कोई कम नहीं है, ये ( राधा ) वृषभानु की कन्या हैं और वे बलदेव के भाई हैं, अथवा व्यंग्य से ये बैल की बहिन और वे बैल के भाई।

अलंकार—श्लेषवक्रोक्ति। सम ( वरणत जहां विशुद्ध मति यथायोग्य को संग )

मुकुट की चन्द्रिकाओं से हुए नंदलाल यों ज़ेबा।
खिलाफे शिव लिये सौ चांद सर पर आपने गोया॥

६ दो०—नाचि अचानक ही उठे बिन पावस वन मोर।
जानति हों नन्दित करी यह दिसि नंदकिसोर॥११॥

शब्दार्थ—पावस=वर्षा। नन्दित करी=आनन्दित की।

(वचन)—सखी वचन विरहिनी नायिका प्रति-नायक आगमन सूचनार्थ।

भावार्थ—बिना वर्षा के ही वन में अचानक मोर नाचने लगे, इससे मैं अनुमान करती हूं कि इस दिशा को श्री कृष्ण ने आनन्दित किया है (इस स्थान पर आते ही हैं)

अलंकार—भ्रम (कृष्ण को देख कर मोरों को घन का भ्रम हुआ)। प्रमाणान्तर्गत अनुमान अलङ्कार (मोरों को नाचते देख कृष्ण के आगमन का अनुमान)।

दो०—प्रलय करन बरषन लगे जुरि जलधर इक साथ।
सुरपति गर्व हरयो हरषि गिरिधर गिरिधर हाथ १२

शब्दार्थ—प्रलय करन=प्रलयकालवाले। जलधर=बादल। सुरपति=इन्द्र। गिरिधर=श्रीकृष्ण।

भावार्थ—जिस समय (व्रजको बहा देने के लिये) प्रलय-काल वाले बादल एकत्र होकर बरसने लगे, उस समय श्रीकृष्ण ने सहर्ष अपने हाथ पर पहाड़ को उठाकर इन्द्र का अहंकार दूर किया।

(विशेष)—श्रीकृष्णका वीरत्व वर्णन है। हर्ष संचारी है।

अलंकार—छेकानुप्रास, यमक।

दो०—डिगत पानि डिगुलात गिरि लखि सब ब्रज बेहाल।
कंप किसोरी दरस तें खरे लजाने लाल॥ १३॥

शब्दार्थ—डिगुलात=डगमगाता है। बेहाल=व्याकुल। किसोरी=श्री राधिकाजी। खरे=बहुत अधिक। लाल=श्री कृष्ण।

(बचन)—सखी का सखी प्रति।

भावार्थ—(हाथ पर गोवर्धन उठाये हुए श्री कृष्णजी के निकट राधिका जी आईं उस समय श्री कृष्ण जी को प्रेमाधिक्य से कंप हुआ, तब) हाथ के डिगते ही पहाड़ भी डगमगाने लगा, इसे लख सब ब्रजबासी व्याकुल हो उठे। किशोरी जी के दर्शन से यह कंप अनुभाव हुआ (ऐसा न हो लोग लख जायें) जानकर श्रीकृष्ण बहुत लज्जित हुए।

(विशेष)—कंप अनुभाव। व्रीड़ा संचारी। कृष्ण के लिये शृंगार रस। ब्रजबासियों के लिये भयानक रस।

अलंकार—हेतु (प्रथम)।

(कारण कारज संगही जहं बरनै इकठौर)।

दो०—लोपे कोपे इन्द्र लों रोपे प्रलय अकाल।
गिरिधारी राखे सबै गो गोपी गोपाल॥ १४॥

शब्दार्थ—लोपे=पूजा लोप किये जाने पर। कोपे=क्रुद्ध। रोपे प्रलय अकाल=बे वक्तही प्रलय करना चाहती है। गिरधारी=गोवर्द्धन पर्वत को उठाने वाले (वा) गिरिवत् कुच स्पर्श करने वाले।

(बचन)—विरहिनी नायिका की दूती का बचन नायक प्रति। विरह निवेदन। संघट्टन उद्देश्य।

भावार्थ—वह नायिका पूजा लुप्त हुए क्रुद्ध इन्द्र की तरह

समय से पहिले ही प्रलय करना चाहती है (रो रो कर अपने आंसुओं से संसार को डुबो देना चाहती है)। हे कृष्ण उस समय तुमने पहाड़ उठाकर सबकी अर्थात् गौओं गोपियों और गोपालों की रक्षा की थी (उसी प्रकार इस समय उसके गिरिवत् कुचों को स्पर्श कर सब की पुनः रक्षा कीजिये)

अलंकार—(पूर्वार्द्ध में) वृत्यानुप्रास, उपमा। (उत्तरार्द्ध में)-परिकरांकुर, वृत्यानुप्रास। पूर्ण दोहे में 'कारज मिस कारण कथन' से अप्रस्तुत प्रशंसा अलंकार है।

(दूसरा अर्थ)—(तृणावर्त, केशी, अघ, बक इत्यादि की तो बात ही क्या) कुपित हुए इन्द्र तक का (जिसने अकाल ही प्रलय करना विचारा था) घमंड लोप कर दिया और गोवर्द्धन पर्वत को उठाकर गौ, गोपी और गोपालादि सबकी रक्षा की।

(नोट) इस अर्थ से कृष्ण की दया और वीरता प्रगट होती है, परंतु हमें पहला अर्थ बहुत अधिक अच्छा जँचता है।

दो०—लाज गहो बेकाज कत घेरि रहे घर जाहिं।
गोरस चाहत फिरत हो गोरस चाहत नाहिं॥ १९॥

शब्दार्थ—घर जाहिं = घर छूट जायंगे (बदनाम होने से घर से निकाल दिये जायंगे) गोरस = (१) दही, मही इत्यादि (२) इन्द्रियों का मज़ा-आलिंगन, चुम्बन, संभोगादि।

(वचन) स्वयं दूतिका नायिका का वचन अनभिज्ञ नायक प्रति।

भावार्थ—कुछ तो शर्माओ, व्यर्थ यहां रास्ते में मुझे क्यों घेरे पड़े हो (अर्थात् मेरी अंगचेष्टाओं से तुम नहीं समझ



सकते कि मैं क्या चाहती हूं, व्यर्थ यहां रास्ते में रोके खड़े हो, घने जंगल में क्यों नहीं ले चलते ) ऐसा करने से ( रास्ते में यदि कोई देखलेगा तो ) हमारे तुम्हारे घर छूट जायंगे । तुच्छ चीजें दही माठा तो मांगते हो, पर इन्द्रियों का रस नहीं चाहते ।

अलंकार--यमक और पर्यायोक्ति। (पर्यायोक्ति बखानिये कछु रचना सों बात ) ।

अथवा-लज्जाकरो, व्यथ को घेर रहे हो, छोड़ो घर जायँ । तुम यथार्थ में इन्द्रियों का भोग चाहते हो गोरस नहीं चाहते ।

दो०--मकराकृति गोपाल के कुंडल सोहत कान ।
धस्यो समर हिय गढ़ मनो ड्योढी लसत निसान ॥१६॥

शब्दार्थ-मकराकृति=मछली के आकार वाले । धस्यो=पैठा है, भीतर गया है । समर=( स्मर ) कामदेव । निसान=ध्वजा ।

भावार्थ--श्रीकृष्ण के कानों में मछली के आकार के कुण्डल शोभा देते हैं। वे ऐसे जान पड़ते हैं मानो कामदेव श्रीकृष्ण के हृदयगढ़ में प्रवेश कर गया है और ये कुण्डल उसी की ध्वजाएँ हैं जो गढ़ के द्वार पर शोभा दे रही हैं ।

( विशेष )-जब कोई राजा किसी दूसरे राजा की भेंट के लिये उसके गढ़ में जाता है तब राजा तो भीतर चला जाता है, पर उसके माही-मरातिब ( ध्वजादि राजचिन्ह ) द्वारही पर रहते हैं ।

अलंकार--उक्त विषया वस्तूत्प्रेक्षा ।

दो०-गोधन तू हरष्यो हिये घरीक लेहि पुजाय ।
समुझि परैगी सीस पर परत पसुन के पाय ॥१७॥

शब्दार्थ—गोधन = गोबर की बनी हुई गोवर्द्धन गिरि की प्रतिमा जिसे किसान लोग कार्तिक शुक्ल प्रतिपदा के दिन

अपने द्वार पर बना कर पूजते हैं। घरीक=(घरी+एक घड़ी, (थोड़ी देर तक)। पुजाय लेहि=आदर करवा ले।

भावार्थ—हे गोर्वधनदेव ( गोवर गणेशजी ) तू हृदय में हर्पित होते हुए थोड़ी देर अपना आदर सत्कार कराले। पर जब थोड़ी देर बाद पशुगण तुझे पैरों से रौंदेंगे तब सच्ची कैफियत मालूम होगी।

( वचन )-किसी दुष्ट प्रकृति अधिकारी प्रति किसी सज्जन उपदेशक का वचन।

अलंकार—'अन्योक्ति'।

दो०—मिलि परछाहीं जोन्ह सों रहे दुहुनि के गात।
हरि राधा इक संग हीं चले गली में जात ॥ १८ ॥

शब्दार्थ-जोन्ह=(ज्योत्स्ना) चांदनी। गात=शरीर।

( वचन )-सखी का सखी प्रति (दम्पति प्रशंसा)।

भावार्थ—जब कृष्ण और राधिका एक साथ मिलकर गली में चले जा रहे थे तब (मैंने देखा कि) उन दोनों के शरीर चांदनी और छाया से मिल गये थे ( अर्थात् पहचाने नहीं जा सकते थे। राधिका का शरीर चांदनी में मिल जाता था और कृष्ण उनकी छाया में लुप्त से थे )

( विशेष )--परकीया नायिका, संयोगस्रिंगार, नायक नायिका, अवलंबन, संका तथा अवहित्थ संचारीभाव, रति स्थाई भाव, अनुभावान्तर्गत ललित हाव-अत पूर्ण शृंगार।

अलंकार--मीलित। ( दुइ चीजें इक रंग जहँ मिलें न भेद लखात।

दो०—गोपिन सँग निसि सरद की रमत रसिक रसरास।
लहाछेह अति गतिन की सबनि लखे सब पास ॥१९॥



शब्दार्थ—रमत=क्रीड़ा करते हैं । रसिक=रसिया ( रसज्ञ ) रसरास=रसमय रास में । रास=नृत्य । लहाछेह=एक प्रकार का नृत्य जिसमें बड़ी तेजी से चक्रवत घूमना पड़ता है ।

भावार्थ—शरद ऋतु की रात्रि में गोपियों के साथ रसमय नृत्य करते समय रसिया श्रीकृष्ण इस प्रकार क्रीड़ा करते हैं कि लहाछेह नामक नृत्य की अत्यन्त चंचल गतियों के कारण सब गोपियों ने कृष्ण को सब के निकट देखा ।

(विशेष)—दक्षिण नायक । आश्चर्य संचारी ।

अलंकार—तृतीय विशेष । ( वस्तु एक जहँ युक्ति तें बहु थल बरनी जाय ) ।

दो०—मोरचंद्रिका स्याम सिर चढ़ि कत करति गुमान ।
लखिबी पायन पै लुठत सुनियत राधा मान ॥२०॥

शब्दार्थ—गुमान = अहंकार. घमंड । लखिबी = देखेंगे । लुठत = लोटते हुए ।

भावार्थ—हे मोरचंद्रिका तू श्रीकृष्ण के सिर पर चढ़ कर क्यों घमंड करती है । बहुत शीघ्र ऐसा समय आवेगा कि हम तुझको पैरों पर लोटते हुए देखेंगे, क्योंकि सुनते हैं कि राधा ने मान किया है । (अर्थात् राधिका का मान मनाते समय श्रीकृष्ण जी उनके चरणों पर अपना मस्तक धरेंगे तब मुकुट की चंद्रिकायें राधिका जी के चरणों पर लोटेंगी ) ।

अलंकार—अन्योक्ति, अन्योकति मिस और के कीजै पर उपदेश) ।

(नोट) देखो नोट दोहा नं० ६९३ ।

दो०—सोहत ओढ़ पीतपट स्याम सलोने गात ।
मनो नीलमणि सैल पर आतप पर्‍यो प्रभात ॥२१॥

शब्दार्थ—तरनि=सूर्य। किसोरवय=किशोरावस्था। दौन= दोनों। वैससन्धि=लड़कपन और जवानी की सन्धि अर्थात् किशोरावस्था। संक्रौन=संक्रान्ति।

भावार्थ—नायिका तिथि है, किशोरावस्था (वैससन्धि) सूर्य है। संक्रान्ति और वैससन्धि दोनों बराबर दर्जे के पुण्यकाल हैं। यह दोनों किसी बड़े पुण्य से प्राप्त होती हैं।

वचन—नायक प्रति नायिका की दूती का वचन। नायिका की प्रशंसा करके नायक को मिलाने की चेष्टा करती है।

अलंकार—रूपक।

وہ مدتِ عہد بالغی خور وقت اقدس دونوں یکساں ہیں
یہہ سنکرانت اور تبدیلئی سن پائی نہ آساں ہیں

दो०—ललन अलौकिक लरिकई लखि लखि सखी सिहाति।
आज कालि मे देखियत उर उकसौंही भांति ॥२६॥

शब्दार्थ—सिहाति=ईर्षा करती है। उकसौंहा भांति= उभड़ने वाला।

भावार्थ—हे ललन (कृष्ण) उस नायिका की (राधिका की) अद्भुत लड़काई देख देख कर सदा निकट रहने वाली सखी ईर्षा करती है (कि ऐसी अवस्था और ऐसी शोभा मेरे तन में न हुई)। देखती हूं कि बस आज ही कल में (अतिशीघ्र) उसकी छाती पर कुछ उभार होने वाला है।

अलंकार—अनुमान (प्रमाणान्तर्गत)

لال کمیاب طفلی اوسکی دیکھ آلی سہاتی ہیں—
کہ گویا آجہی کلہہ میں اوکستی آتی چہاتی ہیں



दो०—भावक उभरौहौं भयो कछुक पर्‌यो भरु आय ।
सीप-हरा के मिस हियो निसदिन देखतजाय ॥२७॥

शब्दार्थ—भावक=एक भाव से, एक तरह से, कुछ थोड़ा थोड़ा। उभरौहौं=उभरने वाला। भरु=बोझ, भार। सीप-हरा=सीपजनित मोतियों का हार। हियो=वक्षस्थल। जाय=गुजरता है, व्यतीत होता है।

(वचन)—नायक प्रति दूती वचन। ज्ञातयौवना नायिका।

भावार्थ—हे कृष्ण ! उस (नायिका) के वक्षस्थल पर कुछ उभार होने वाला है और इसी कारण उसकी छाती पर कुछ बोझ सा आ पड़ा है। अतः, मोतियों के हार को देखने के बहाने से उसका रात दिन का समय छाती ही देखते बीतता है।

अलङ्कार—द्वितीय पर्यायोक्ति—(मिसकरि कारज साधिये जो हित चितहिं सोहात)

## (युवावस्था वर्णन)

दो०—इक भीजे चहले परे बूडे बहेहजार ।
कितो न औगुन जग करत नै वै चढ़ती बार ॥२८॥

शब्दार्थ—चहले परे=दलदल में फँसे। नै=नदी। वै=(वय) उम्र।

भावार्थ—कोई भीग जाता है, कोई २ दलदल में फँस जाते है, कोई डूब जाता है और हजारों बह जाते हैं। चढ़ती हुई नदी और चढ़ती जवानी की उम्र संसार में कितना औगुन नहीं करती (अर्थात् बहुत अवगुण करती है)

शेर—कोई भीगे फँसे दलदल में भीगे और बहे सदहा।
बड़ा नुकसान करती है य चढ़ती उम्र औ नदिया॥

अलंकार—काकुवक्रोक्ति और दीपक—(वर्ण्य अवर्ण्यन को जहां एकै धर्म कहाय)

दो०—अपने तन के जानि कै जोबन नृपति प्रवीन।
स्तन मन नैन नितंब को बड़ो इजाफा कीन॥२९॥

शब्दार्थ—अपने तन के=अपने सहायक (अपने पक्ष के) जोबन=जवानी। प्रवीन=चतुर। स्तन=कुच। नितंब=चूतड़। इजाफा=तरक्की, बढ़ती। (जवानी में उक्त अंग स्वाभाविक रीति से बढ़ते ही हैं)

भावार्थ—सरल है।

(वचन)—दूती वचन नायक प्रति।

अलंकार—पूर्वार्द्ध में रूपक। उत्तरार्द्ध में तुल्ययोगिता।

दो०-देह दुलहिया की बढ़ै ज्यौं ज्यौं जोबन जोति।
त्यौं त्यौं लखि सौतै सबै बदन मलिन दुति होति॥३०

शब्दार्थ—दुलहिया=नववधू। बदन=मुख।

भावार्थ-नववधू के शरीर में जैसे जैसे जवानी की छटा बढ़ती जाती है वैसे ही वैसे उसकी सुछवि देख देख कर सौतों के मुख मलीन (प्रभाहीन) होते जाते हैं।

अलंकार—उल्लास-(औरहि के गुण दोष ते औरहि को गुण दोष)

दो०—नव नागरि तन मुलक लहि जोबन आमिल जोर।
घटि बढ़ि ते बढ़ि घटि रकम करी और की और॥३१॥

शब्दार्थ-नव नागरि=नवीन युवती। मुलक=देश। आमिल=शासक, हाकिम। जोर=जबरदस्त। रकम=जमा।

भावार्थ—ज़बरदस्त यौवन-शासकने नववधूका शरीर रूपी देश पाकर जमाबंदीकी रकमोंमें बहुत कुछ हेर फेर कर डाला अर्थात् छोटी रकमको बढ़ा दिया और बड़ी रक़मको घटा दिया ( अर्थात् शरीरके अवयवोंमें अनेक परिवर्तन कर डाले )

अलंकार—रूपक ( सम अभेद )।

दो०—लहलहाति तन तरुनई लचि लगि लौं लफि जाय।
लगै लांक लोयन भरी लोयन लेति लगाय ॥ ३२ ॥

शब्दार्थ-लहलहाति=उमँड़ती है। तरुनई=तरुणाई, जवानी। लचि=लचक कर, नै कर। लगि=बांसकी हरी शाखा ( लग्गी, कइन )। लगि लौं=बांसकी हरी शाखा की तरह। लफिजाय=झुक जाती है, दूनर हो जाती है। लांक=कमर। लोयनभर=लावण्यपूर्ण। लोयन=लोचन ( आंख ) लोयन लेति लगाय=आंखोंको अपनेमें लगा लेती है, आंखोंको अपनी ओर आकर्षित करती है।

भावार्थ—उस नायिकाके शरीरमें जवानी उमँड़ रही है। उसके भार से उसकी कमर झुक कर बांसकी हरी शाखाकी तरह दूनर हुई जाती है। वह कमर लावण्यसे परिपूर्ण जान पड़ती है और बरबस देखने वालोंकी आंखोंको अपनी ओर लगा लेती है।

( वचन )—दूतीका वचन नायक प्रति। नायिकाकी जवानी की प्रशंसा करके नायकको उससे मिलाना चाहती है।

अलंकार—वृत्यानुप्रास और उपमा।

## ( केश वर्णन )

दो०—सहज सचिक्कन स्यामरुचि सुचि सुगंध सुकुमार।
गनत न मन पथ अपथ लखि बिथुरे सुथरे बार ॥ ३३ ॥

शब्दार्थ—सहज सचिक्कन=बिना फुलेल लगायेही चिकने। स्यामरुचि=काले। सुकुमार=मुलायम। पथ अपथ=राह कुराह। बिथुरे=छूटे हुए, बिखरे हुए। सुथरे=

(विशेष)—नायक नायिकाके बालोंको याद करके कह रहा है। स्मृति संचारी भाव है।

भावार्थ—जो सहजही चिकने, काली चमक वाले, पवित्र सुगंधित और कोमल हैं। ऐसे सुन्दर बिखरे हुए बालोंको देख कर मेरा मन राह कुराह नहीं देखता (अर्थात् उन्हीं बालोंमें जाकर फँस जाता है)

अलंकार—पूर्वार्द्धमें वृत्यानुप्रास, उत्तरार्द्धमें छेकानुप्रास है पूर्णमें स्वभावोक्ति है।

दो०—वेई कर ब्यौरनि वहै ब्यौरो कौन विचार।
जिनहीं उरझ्यो मो हियो तिनहीं सुरझे बार ॥२४॥

शब्दार्थ—ब्यौरनि=बाल सुलझानेका ढंग। ब्यौरो=मर्म, भेद।

(विशेष)—नायकने नाइनका रूप धर कर छलसे नायिकाके बाल सँवारे हैं। कर स्पर्शसे नायिकाको रोमांच हुआ है। (तब वह स्वगत कहती है)। नायिका परकीया है।

भावार्थ—वैसे ही तो इस नाइनके हाथ हैं (जैसे नायक के हैं) और बाल सुलझानेका ढंग भी वही है (जैसा नायकका है) हे मन तू बिचार तो कर कि यह क्या भेद है (यह कौनसी नाइन है) मुझे तो जान पड़ता है किजिन सेमेरा हृदय उलझा हुआ है (अर्थात् प्रेम है) उन्होंने मेरे बाल सुलझाये हैं।

अलंकार—प्रमाणान्तरगत अनुमान।

दो०—कच समेटि कर, भुज उलटि, खए सीस पट डारि।
काको मन बाँधै न यह जूरो बाँध निहारि ॥२४॥

शब्दार्थ — कच = बाल । खप=भुजमूल, पखौरा ।

भावार्थ—बालोंको हाथोंसे समेटकर, भुजाओंको पीछेकी ओरको मोड़ कर और सीस परके कपड़ेको पखौरों पर डाल कर यह जूड़ा बाँधने वाली ( अपनी स्वाभाविक छबिसे ) किसका मन नही बाँध लेती ? ( सबका मन अपने वशमें कर लेती है ) ।

( विशेष )—किसी स्त्रीको उपर्युक्त प्रकारसे जूड़ा बाँधते देख कोई रसिक स्वागत कहता है ।

अलंकार—काकुवक्रोक्ति और स्वभावोक्ति ।

दो०—छुटे छुटावैं जगत तें सटकारे सुकुमार ।
मन बांधत बेनी बँधे नील छबीले बार ॥२६॥

शब्दार्थ—सटकारे = लंबे । सुकुमार = मोलायम । नील= काले और चमकदार । छबीले=( छबि + ईला ) सुन्दर ।

(विशेष)—नायक नायिकाके सुन्दर बालोंका स्मरणकर रहा है । स्मृति संचारी भाव है ।

भावार्थ—वे लंबे और मोलायम बाल जिस समय छूटे हुए रहते हैं उस समय देखने वालोंको संसारसे छोड़ा देते हैं । ( उन्हें देख कर सांसारिक काम काजमें मन नहीं लगता ) और जब वे काले चमकीले और सुन्दर बाल वेणी रूपमें बँधे रहते हैं तब मन हीको बांध लेते हैं ( अर्थात् प्रत्येक दशामें मनोहर हैं )

अलंकार—दूसरी व्याजस्तुति-(बालोंकी प्रशंसासे नायिकाकी रूप सम्पत्तिकी अत्यन्त प्रशंसा होती है )—यथा:—
( कीन्हें पर अस्तुति जहाँ पर अस्तुति दरसाय ) ( स्नानान्तर मुखपर छुई हुई लटका वर्णन )

दो०—कुटिल अलक छुटि परत मुख बढ़िगो इतो उदोत ।
बंक बिकारी देत ज्यौं दाम रुपैया होत ॥ ३७ ॥

शब्दार्थ—कुटिल = टेढ़ी । अलक = लट । उदोत = सौन्दर्य । बंक=टेढ़ी । विकारी = टेढ़ी लंबी पाईजो रुपया लिखनेमें अंक के नीचे खींची जाती है जैसे ( ) ) । दाम=दमड़ी ।

भावार्थ—स्नान करनेके अनन्तर ( नायिकाके ) मुख पर टेढ़ी लट छूट पड़नेसे मुखका सौन्दर्य ( वा प्रकाश ) इतना बढ़ गया जैसे टेढ़ी विकारी लगा देने से दमड़ी सूचक अंकका मान रुपया सूचक हो जाता है ।

अलंकार—प्रतिवस्तूपमा ।

## ( वेणी वर्णन )

दो०—ताहि देखि मन तीरथनि विकटनि जाय बलाय ।
जा मृगनैनी के सदा वेनी परसत पाय ॥ ३८ ॥

शब्दार्थ—विकटनि=कठिन ( व्याकरणानुसार 'विकट' यहां पर 'तीरथनि' का विशेषण है । इसका बहुवचन रूप न होना चाहिये था ) । वेनी = ( १ ) चोटी, ( २ ) त्रिवेणी, । परसत = स्पर्श करती है ।

भावार्थ—जिस मृगनैनीके पैरों को सदा वेणी स्पर्श किया करती है ( जिसकी चोटी पैर तक लंबी है ) उसे देख कर, हे मन ! विकट तीर्थोंका अटन करने मेरी बलाय जाय ।

अलंकार—१ काव्यलिंग ( तीर्थाटन न करने की बातका युक्ति से समर्थन है ।

२—श्लेष-'वेणी' शब्दमें ।

३—व्याजस्तुति ( द्वितीय )-वेणीकी प्रशंसासे नायिकाकी

अत्यंत प्रशंसा सूचित होती है।

## ( टीका वर्णन )

दो०—नीको लसत ललाट पर टीको जटित जराय।
छबिहिं बढ़ावत रवि मनो ससि मंडल में आय॥ ३९॥

शब्दार्थ—टीको = भाल पर पहननेका आभूषण विशेष। जटित जराय=रत्न जटित।

भावार्थ—रत्नजटित टीका भाल पर ऐसी अच्छी शोभा देता है मानो सूर्य शशिमंडलमें आकर उसकी छवि बढ़ा रहा हो।

अलंकार—उक्तविषया वस्तूत्प्रेक्षा।

## ( बिंदी वर्णन )

दो०—सबै सोहाये ई लगैं बसत सोहाये ठाम।
गोरे मुख बेंदी लसै अरुन पीत सित स्याम॥ ४०॥

शब्दार्थ—ठाम = ठौर, स्थान। अरुन=सुर्ख। सित=सफेद।

भावार्थ—अच्छे स्थानमें रहनेसे सभी वस्तु अच्छीही जान पड़ती है। गोरे मुख पर लगानेसे लाल, पीली, सफेद और श्याम सभी रंगकी बिंदी अच्छी ही लगती है।

[विशेष]—अरुन से रोरी की बिंदी, पीतसे केसरकी. सितसे चंदनकी, श्यामसे कस्तूरीकी समझना चाहिये।

अलंकार—अर्थान्तरन्यास—

दो०—कहत सबै बेंदी दिये आंक दस गुनो होत।
तिय लिलार बेंदी दिये अगनित बढ़त उदोत॥४१॥

शब्दार्थ—लिलार = ललाट। उदोत = प्रकाश, छवि। बेंदी= विन्दी, ( सिफर, शून्य )।

भावार्थ—सब लोग कहते हैं कि अंक पर बिंदी लगानेसे अंकका मूल्य दस गुना बढ़ जाता है, परंतु नायिकाके ललाट पर बिंदी लगानेसे तो अगणित गुना प्रकाशवा सौन्दर्य बढ़ जाता है।

अलंकार—व्यतिरेक।

दो०—भाल लाल बेंदी दिये छुटे बार छवि देत।
गह्यौ राहु अति आह करि मनु ससि सूर समेत ॥४२॥

शब्दार्थ—अति आह करि=बड़ा भारी साहस करके। सूर= सूर्य। सूर समेत=सूर्यकी सहायतासे।

(विशेष)—यहां 'राहु' कर्मकारकमें है और 'ससि सूर समेत' कर्ता कारकमें है। यदि ऐसा न मानेंगे तो 'छबिदेत' शब्द निरर्थक हो जायेंगे, क्योंकि जब राहु चन्द्रमा और सूर्य को ग्रसता है तब उनकी छवि मंद पड़ जाती है।

भावार्थ—नायिकाने भाल परजो लाल बिंदी लगाई है ( रोरीकी ) वह सिरके बाल छुटे हुए होने परभी शोभा देती है और ऐसा जान पड़ता है मानो चंद्रमा और सूर्यने मिलकर और बड़ा साहस करके राहुको पकड़ा है ( जिससे राहुका शरीर शिथिल हो कर छिन्न भिन्न हो गया है )।

अलंकार—उक्त विषया वस्तूत्प्रेक्षा।

दो०—पायेल पाय लगी रहै लगे अमोलक लाल।
भोंडर हू की भासि है बेंदी भामिनि भाल ॥४३॥

शब्दार्थ—पायल = पायजेब। अमोलक = बहुमूल्य। लाल= माणिक। भोंडर =अबरख। भासि है=शोभा देगी।

भावार्थ—पायजेब अमूल्य माणिक जटित होने परभी पैरों हीमें पड़ी रहती है, परंतु बिंदुली चाहे अबरखही की क्यों न हो पर वह सुन्दर स्त्रियोंके भाल पर, शोभित होती है। (अर्थात् नीच व्यक्ति बहुत बना ठना होने परभी नीचेही दर्जेमें रहता है, और कुलीन वा गुणवान व्यक्ति साधारण होने परभी उच्च पदवी पाता है)।

अलंकार—अप्रस्तुत प्रशंसान्तर्गत अन्योक्ति।

दो०—भाल लाल बेंदी ललन आषत रहे बिराजि।
इंदुकला कुज में बसी मनो राहु भय भाजि॥ ४४॥

शब्दार्थ—आषत = (अक्षत) चावल। कुज=मंगल।

भावार्थ—हे ललन! नायिकाके भाल पर रोचनाकी लाल बिन्दी परजो चावल लगे हुए हैं वे ऐसे बिराज रहे हैं, मानो राहुके डरसे चन्द्रमाकी कलाएं भाग कर मंगलमें बसी हैं।

अलंकार—सिद्धास्पद हेतूत्प्रेक्षा।

दो०—मिलि चंदन-बेंदी रही गोरे मुख न लखाय।
ज्यों ज्यों मद-लाली चढ़ै त्यों त्यों उघरति जाय॥४५॥

शब्दार्थ—मदलाली=शराबके नशेकी लाली। उघरति जाय= प्रगट होती जाती है।

भावार्थ—सरल है।

अलंकार—उन्मीलित (जहँ मीलितमें हेतु लहि कछुक भेद बिलगाइ)।

दो०—तिय मुख लखि हीरा जरी बेंदी बढ़ै बिनोद।
सुत सनेह मानो लियो बिधु पूरण बुध गोद॥४६॥

शब्दार्थ—बिनोद=आनन्द। बिधुपूरण=पूर्ण चंद्र।

भावार्थ—हे तिय तेरे मुख पर हीरा जटित बेंदी देख कर मेरा आनन्द बढ़ता है, ऐसा जान पड़ता है मानो पुत्र स्नेह वश पूर्ण चन्द्रने अपने पुत्र बुध को गोदमें लिया है।

( बचन ) नायक बचन परकीया नायिका प्रति।

अलंकार—सिद्धास्पद हेतूत्प्रेक्षा।

(विशेष) यद्यपि बुद्धका रंग 'हरा' माना जाता है तो भी हीराकी उपमाके कारण, तथा गौर वर्ण चंद्रमाका पुत्र होनेके कारण बिहारीने सफेद ही माना। अथवा ज्योतिषमें यह बात भी लिखी है कि बुद्ध जिस ग्रहके साथ होता है वैसाही रूप स्वभाव और गुण ग्रहण करता है। यहां चंद्रमाकी गोदमें होनेसे सफेद माननेमें कोई बाधा नहीं आती। केशवने भी बुलाकके मोतीके लिये लिखा है—"मानो गोद चंद हीकी खेलै सुत चंद को"।

## ( भौंह वर्णन )

दो०—गढ़ रचना बरुनी अलक चितवनि भौंह कमान।
आघु बँकाई ही बढै तरुनि तुरंगम तान ॥ ४७ ॥

शब्दार्थ—गढ़ रचना=किलेकी बनावट ( किला वा व्यूह सदा टेढ़े बनते हैं) आघु=(सं० आर्घ) मूल्य, आदर। बँकाई= टेढ़ापन। तुरंगम=घोड़ा।

भावार्थ—गढ़रचना, बरुणी ( पलक ), लट, चितवन, भौंह, कमान, तरुणी ( स्त्री ), घोड़ा, और तानका मूल्य ( आदर ) टेढ़ाईसे ही बढ़ता है।

[बचन]—सखीको शिक्षा नायिका प्रति कि जरा बाँकपन से रहा करो निपट सीधी सादी नहीं।



अलंकार—दीपक ।

दो०—नासा मोरि बचाय दृग करी कका की सौंह ।
काँटे सी कसकति हिये वहै कटीली भौंह ॥ ४८ ॥

शब्दार्थ—मोरि = सिकोड़ कर । सौंह = शपथ । कसकति = सालती है, गड़ती है, पीड़ा देती है । कटीली = काट करनेवाली ।

(वचन)—नायक वचन सखी प्रति । नायिका परकीया ।

भावार्थ—नाक सिकोड़, आंखें मटका और भौंहे टेढ़ी करके जिस समय उसने (नायिका ने) चाचाकी शपथ की थी, (उस समयकी वह कटीली भौंहोंकी बांकी अदा) अब भी मेरे हृदयमें कांटेकी तरह गड़ती है ।

अलंकार—पूर्णोपमा ।

दो०—खौंरि पनच भृकुटी धनुष बधिक समर तजि कानि ।
हनत तरुन मृगतिलक सर सुरकि भाल भरि तानि ॥४९॥

शब्दार्थ—खौंरि = ललाटपर का बेड़ा टीका । पनच = कमान-की डोरी, प्रत्यंचा । कानि = मर्यादा । तिलक = ललाट पर का खड़ा टीका । सुरकि = तिलकका वह भाग जो नाकपर लगा होता है । भाल = तीरकी गांसी । भरि तानि = खूब खींच कर ।

भावार्थ—भृकुटी रूपी धनुषपर खौरकी प्रत्यंचा चढ़ा कर सुरक रूपी गांसी वाले तिलक रूपी बाणको संधान कर और खूब खींच कर मर्यादा छोड़ कर काम रूपी व्याधा युवक रूपी हिरनोंका शिकार करता है ।

(वचन)—नायक वचन सखी प्रति । नायिका परकीया-('तजिकानि' इसीसे कहा गया है)

अलंकार—सांग सम अभेद रूपक ।

## ( नयन वर्णन )

दो०—रस सिंगार मंजन किये कंजन भंजन दैन ।
अंजन रंजन हू बिना खंजन गंजन नैन ॥५०॥

शब्दार्थ—रस सिंगार मंजन किये = शृंगार रससे नहलाये हुए। कंजन भंजन दैन=कमलोंका मान भंग करने वाले। अंजन रंजन हू बिना=बिना अंजन लगाये हुए।

भावार्थ—उसके नेत्र शृंगार रससे नहलाये हुए हैं अतः कमलोंका मान मर्दन करते हैं। बिना अंजन लगाये हुए सहज ही कजरारे हैं और चंचलतामें खंजनका भी मान गंजन करते हैं।

अलंकार—वृत्यानुप्रास (उपनागरिका वृत्ति) और चतुर्थ प्रतीप।

दो०—खेलन सिखये अलि भले चतुर अहेरी मार ।
काननचारी नैन मृग नागर नरनि सिकार ॥ ५१ ॥

शब्दार्थ—अहेरी=शिकारी। मार=कामदेव। काननचारी=(१) कानों तक फैले हुए अर्थात् अति दीर्घ। (२) जंगली। नागरनरनि = शहराती चतुर पुरुषोंको।

भावार्थ—हे अलि! चतुर शिकारी कामदेवने, तेरे अति दीर्घ नैन रूपी मृगोंको चतुर पुरुषोंका शिकार करना भली भांति सिखलाया है।

(विशेष)—सखी वचन नायिका प्रति। नायिका कुलटा वा गणिका (क्योंकि नागर नरनि बहुवचन है)। यहां शृङ्गार रस में अद्भुत रसका पुट है (क्योंकि साधारणतः नर लोग मृगों-का शिकार करते हैं, पर यहां नैन मृगोंने नरोंका शिकार करना सीखा है।)



अलंकार—रूपक। 'काननचारी' में श्लेष।

दो०—अर तें टरत न वर परे दई मरुक मनु मैन।
होड़ा होड़ी वढ़ि चले चित चतुराई नैन ॥ ५२ ॥

शब्दार्थ—अर=(अड़) हठ। वर परे=बलवान पड़गये हैं। मरुक=वढ़ावा, होड़ा होड़ी=शर्त लगा कर।

(वचन)—सखी वचन नायक प्रति।

भावार्थ—उसके (नायिकाके) चित्तकी चतुराईने और उसके नेत्रोंने परस्पर एक दूसरेसे बढ़ जानेकी शर्त लगाई है, और कामने मानो वढ़ावा दे दिया है अतः उसका वढ़ावा पाकर दोनों अति बलवान पड़ गये है और अपनी अपनी हठ नहीं छोड़ते।

(विशेष)—जवानीमें नेत्रोंका और चातुर्यका बढ़ना कवि लोग मानते हैं। इस दोहामें वही वर्णन है।

अलंकार—असिद्धास्पद हेतूत्प्रेक्षा (कामके वढ़ावा देने को कविने नेत्रों और चातुर्यके बढ़नेका हेतु माना है। यह अहेतुको हेतु कल्पित किया है)।

दो०—सायक सम मायक नयन रंगे त्रिविधि * रंग गात।
झखौ विलखि दुरि जात जल लखि जलजात लजात॥

शब्दार्थ—सायक=बाण। मायक=माया करने वाले। झख=मछली। विलखि=व्याकुल होकर, डर कर। जलजात=कमल।

भावार्थ—उस नायिकाके नेत्र बाण समान तीक्ष्ण तो हैं ही, तिसपर कुछ माया (जादू) करना भी जानते हैं, और अपने गातको तीनरंगोंसे रंगे हुए हैं। इसी कारण उनको देख कर डरकर मछली तो पानीमें छिप जाती हैं और कमल लज्जित

* अमी हलाहल मद भरे सेत स्याम रतनार।



हो जाता है ( मछली डरती है कि मुझे छेद न डाले और कमल लजाता है कि मुझमें एक ही रंग है )

अलंकार—व्यतिरेक—( मछलीमें मायिकता नहीं, नेत्रोंमें मायिकता है। कमलमें एकरंग नेत्रोंमें तीन रंग है। यह अधिकता है )।

यथाः—उपमा ते उपमेयमें अधिक कछू गुण होय।
व्यतिरेकालंकार तेहि कहैं सयाने लोय ॥
'जलजात और लजात' में यमक

दो०—जोग जुगुति सिखये सबै मनो महामुनि मैन।
चाहत पिय अद्वैतता कानन सेवत नैन ॥५४॥

शब्दार्थ—जोग = (१) योग (२) संयोग। अद्वैतता = (१) एकता (ईश्वरमें मिलजाना) (२) सर्वकालीन संयोग। कानन सेवत = कानों तक बढ़े हैं।

भावार्थ—मानो काम महामुनिने योग की सब युक्ति सिखा दी है। इसीसे निज प्रियतमसे सदा मिले रहनेकी इच्छासे ( उस नायिकाके ) नेत्र-कानन-सेवन करते हैं ( कानों तक लंबायमान हैं )

अलंकार—जोग अद्वैतता और काननमें श्लेष। 'महामुनि मैन' में रूपक और पूर्ण दोहामें सिद्धास्पद फलोत्प्रेक्षा है।

(विशेष)—जैसे कालिदासने वेदान्तिक सिद्धान्त "अणोरणीयान्महतो महीयान्" की पूर्ति शृंगार रसमेंकी थी, उसी प्रकार बिहारीने भी इस दोहेमें योग संबंधी सिद्धान्तकी पूर्ति शृंगारमें की है। इस से कवि की प्रतिभाकी विलक्षणता प्रगट होती है।

दो०—वर जीते सर मैन के ऐसे देखे मैं न।
हरिनी के नैनान ते हरि नीके ये नैन ॥५५॥

शब्दार्थ—वर = बलपूर्वक, बलात्, जबरदस्ती।

(वचन)—सखी वचन नायक प्रति।

भावार्थ—हे हरि, ये नैन (इस नायिकाके नेत्र) हरिनीके नेत्रोंसे भी बढ़कर हैं। मैंने तो ऐसे नेत्र कभी नहीं देखे। इन्होंने बलात् कामके बाणोंको जीत लिया है।

अलंकार—यमक और काव्य लिंग।

दो०—संगति दोष लगै सबै कहे जु साँचे बैन।
कुटिल बंक भ्रू संग ते भये कुटिल गति नैन ॥५६॥

शब्दार्थ—कुटिल = कपटी, छली। वंक = टेढ़ी। भ्रू = भौंह। नैन = (१) नेत्र। (२) जिसमें नीतिका आचरण न हो (नय + न) कुटिलगति = (१) कपटकी चाल चलने वाले (२) तिरछे कटाक्ष करने वाले।

भावार्थ—लोगोंने जो ये वचन कहे हैं कि "संगतिका दोष सब को लगता है" सो सत्य है। देखो छली और टेढ़ी भौंहोंके संगसे नेत्र भी कुटिल गति वाले (अर्थात् तिरछे कटाक्ष करने वाले) हो गये हैं।

अलंकार—उल्लाससे परिपुष्ट किया गया अर्थान्तर न्यास।

दूसरा अर्थ—(खंडिता नायिकाका वचन सखी प्रति) हे सवय (सखी) तूने जो कहा था कि संगतिका दोष अवश्य लगता है सो सत्य ही हुआ, देखो किसी कुटिल और टेढ़ी भौंह वाली स्त्रीकी संगतिसे ये मेरे स्वामी भी (नायक) कुटिल गति वाले हो गये हैं और इनमें अब नीतिके आचरण नहीं रहे।

दो०—दृगन लगत बेधत हियो विकल करत अंग आन।
ये तेरे सब तें विषम ईछन तीछन बान ॥५७॥

शब्दार्थ—विषम = अद्भुत। ईछन = (ईक्षण) नेत्र। तीछन = पैनी नोकके।

(वचन)—नायक वचन नायिका प्रति।

भावार्थ—हे प्यारी ये, तेरे पैने नयनबाण सबसे (बरछी तरवार कटारी, इत्यादि) अधिक अद्भुत हैं, क्योंकि ये लगते तो नेत्रोंमें हैं, बेधते हैं हृदयको और व्याकुल करते हैं अन्य सब अंगोंको।

अलंकार—असंगति द्वारा पुष्ट किया हुआ काव्यलिंग अलंकार।

(काव्यलिंग जहँ युक्ति तें अर्थ समर्थन होय) नयन बाण की विषमता असंगति द्वारा पुष्ट की गई है।

असंगति—कारण कहुं कारज कहूं देश कालको बीच। लगते हैं नेत्रोंमें, बेधते हैं हृदय और व्याकुल करते है अन्य अंगों को।

## ( नैन सैन वर्णन )

दो०—झूठे जानि न संग्रहे मन मुँह निकसे बैन।
याही ते मानो किये बातन को विधि नैन।५८॥

शब्दार्थ—संग्रहे = ग्रहण किये, प्रमाण माने।

भावार्थ—मुंहसे निकले हुए वचन कभी कभी झूठे भी हो जाते हैं। ऐसा जान कर ही उन्हें मनसे संग्रह करने योग्य नहीं माना (प्रामाणिक न मानकर) मानो इसी हेतु विधिने बातें करनेके लिये नेत्र बनाये हैं। अर्थात् नेत्रोंके इशारे से निकला हुआ भाव हार्दिक और अत्यन्त सत्य होता है।

अलंकार—सिद्धास्पद हेतूत्प्रेक्षा।

दो०—फिरि फिरि दौरत देखिअत निचले नेकु रहैं न।
ये कजरारे कौन पै करत कजाकी नैन ॥५९॥

शब्दार्थ—निचले=स्थिर। नेकु=तनक, थोड़ी देर,। कजरारे=अंजनयुक्त। कजाकी=लूटमार, हत्यारापन।

(वचन)—सखी वचन नायिका प्रति परिहास।

भावार्थ—ये तेरे नेत्र स्थिर नहीं रहते, देखती हूं कि बार २ इधर उधर दौड़ते हैं। आज तूने अंजन लगाया है सो ये कजरारे नेत्र किस पर लूटमार करने वाले हैं।

अलंकार—छेकानुप्रास। 'नेत्र कज्जाकसे दौरत' मान कर वाचकोपमान लुप्ता भी कह सकते हैं।

(विशेष)—कोई कोई इसमें कुलटा नायिका मानते हैं।

दो०—खरी भीरहू भेदिकै कितहू ह्वै उत जाय।
फिरै डीठि जुरि डीठि सों सबकी डीठि बचाय॥

शब्दार्थ—खरी=भारी। उत जाय=नायक के पास जाकर।

वचन—सखिका वचन सखी प्रति। नायिका परकीया।

भावार्थ—भारी भीड़को चीरकर कहीं होकर उस नायक तक पहुंचकर और सब (भीड़के लोगोंकी) दृष्टि बचाकर नायककी दृष्टिसे मिलकर तब इसकी दृष्टि लौटती है।

अलंकार—तीसरी विभावना (प्रतिबंधकके होत हू, होय काज जेहि ठौर) और प्रतिबंधकके होते भी दृष्टि मिलौना हो रहा है।

दो०—सब ही तन समुहाति छिन चलति सबनि दै पीठि।
वाही तन ठहराति यह किबलनुमा लौं डीठि ॥६१॥

